**स्वान् दोषान् हन्तुमुद्युक्तस्तपोभिरतिदुर्धरैः।**
**तानेव पोषयत्यज्ञः परदोषकथाशनैः॥ २४९ ॥**

सैव कपाट तेन सवृति पिधान यस्य। पादसभृति॰ गर्तापूर। रन्ध्र छिद्र दोषश्च। कुटिलै सर्पै॰ रागादिभिश्च। विक्रियते दूष्यते। गृहाकृति गृहस्येवाकृतिराकारो यस्य॥ २४८॥ ताश्च रागादिदोषान् निर्जेतुमुद्यत परपरिवादे पुष्टान् करोतीत्याह— स्वानित्यादि।

राग-द्वेषादिरूप सर्पोके द्वारा विकृत कर दिया जाता है॥ विशेषार्थ— मुनिपद एक प्रकारका घर है। मुनि जिन तीन गुप्तियोंको धारण करते हैं वे ही इस घरके किवाड हैं, धैर्य जो है वही इस घरकी भित्ति है, तथा घर जहा दृढ नीवके अश्रित होता है वहा वह मुनिपद भी बुद्धिरूप नीवके आश्रित होता है। इस प्रकार मुनिपदमें घरकी समानताके होनेपर जिस प्रकार दृढ किवाड़ों आदिसे सयुक्त भी घरमें यदि कहीं कोई छोटा-सा भी छिद्र रह जाता है तो उसके द्वारा कुटिल सर्पादिक उसके भीतर प्रविष्ट होकर उसे भयानक वना देते हैं। इसी प्रकार उक्त घरके समान यदि मुनिपदमें भी कहीं कोई छोटा-सा भी छिद्र ( दोप ) रहता है तो उक्त छिद्रके द्वारा उस मुनिपदमें भी उन विपैले सर्पोंके समान कुटिल राग-द्वेपादि प्रवेश करके उस मुनिपदको भी नष्ट-भ्रष्ट कर देते हैं। अतएव मोक्षाभिलाषी साधुको यदि अज्ञानता या प्रमादसे कोई दोष उत्पन्न होता है तो उसे शीघ्र ही नष्ट कर देनेका प्रयत्न करना चाहिये॥ २४८॥ जो साधु अतिशय दुष्कर तपोंके द्वारा अपने जिन दोपोंके नष्ट करनेमें उद्यत है वह अज्ञानतावश दूसरोंके दोपोंके कथन ( परनिन्दा ) रूप भोजनोंके द्वारा उन्हीं दोपोंको पुष्ट करता है॥ विशेषार्थ— यदि कोई व्यक्ति अजीर्णादि रोगोंको शान्त करनेके लिये औषधि तो लेता है, किन्तु भोजन छोडता नहीं है— उसे वह वरावर चालू ही रखता है तो ऐसी अवस्थामें जिस प्रकार उसके वे अजीर्णादि रोग कभी शान्त नहीं हो सकते हैं उसी प्रकार जो साधु रागादि दोपोंको शान्त करनेकी इच्छासे घोर तपश्चरण तो करता

यस्य पुण्यं च पापं च निष्फलं गलति स्वयम् ।
स योगी तस्य निर्वाणं न तस्य पुनरास्रवः ॥ २४६ ॥

महातपस्तडागस्य संभृतस्य गुणाम्भसा ।
मर्यादापालिबन्धेऽल्पामप्युपेक्षिष्ट मा क्षतिम् ॥ २४७ ॥

दृढगुप्तिकपाटसंवृतिर्धृतिभित्तिर्मतिपादसंभृतिः ।
यतिरल्पमपि प्रपद्य रन्ध्रं कुटिलैर्विक्रियते गृहाकृतिः ॥ २४८ ॥

---

यस्य च कर्मणो स्वकर्मणमनुभूतमेव विशेषो भवति स एव योगीत्याह— यस्येत्यादि । यस्य परमवीतरागस्य । निष्फलं स्वकर्मम् अनुभूय, कथम् । गलति क्षपकश्रेण्यामनुभूय निर्जीर्यते । न पुनरास्रवो न पुनः कर्मणामागमनम् , संवर एव भवतीत्यर्थः ॥ २४६ ॥ स च संवरः प्रतिज्ञातव्रतप्रतिपालनाद्भवतीत्याह— महेत्यादि । महातपः पद्मखण्डानि । संभृतस्य पूर्णस्य । गुणाम्भसा सम्यग्दर्शनादिगुणजलेन । मर्यादा प्रतिज्ञा । उपेक्षिष्ट उपेक्षां कुरु ॥ २४७ ॥ प्रतिज्ञाभङ्गे च मुनेर्विकारस्य एवं भवतीत्याह— दृढेत्यादि । दृढा अतिशयेन सा चासौ गुप्तिश्च

---

वीतरागके पुण्य और पाप दोनों फलदानके बिना स्वयं अविपाक निर्जरास्वरूपसे निर्जीर्ण होते हैं वह योगी कहा जाता है और उसके कर्मोंका मोक्ष होता है, किन्तु आस्रव नहीं होता है ॥ २४६ ॥ हे साधो ! गुणरूप जलसे परिपूर्ण महातपरूप तालाबके प्रतिज्ञारूप पालिबन्ध (बांध)के विषयमें तू थोड़ी-सी भी हानिकी उपेक्षा न कर ॥ विशेषार्थ— मुनिधर्म एक तालाबके समान है । जिस प्रकार तालाब जलसे परिपूर्ण होता है उसी प्रकार वह *मुनिधर्म सम्यग्दर्शनादि गुणोंसे परिपूर्ण होता है । यदि तालाबका बांध कहीं* थोड़ा-सा भी गिर जाता है तो उसमें फिर पानी स्थिर नहीं रह सकता है । इसीलिये बुद्धिमान् मनुष्य सावधानीके साथ उसको ठीक करा देता है । ठीक इसी प्रकारसे यदि साधुधर्ममें भी की गई व्रतपरिपालन की प्रतिज्ञामें कुछ त्रुटि होती है तो बुद्धिमान् साधुको उसकी उपेक्षा न करके उसे शीघ्र ही प्रायश्चित्त आदिके विधानसे सुधार लेना चाहिये । अन्यथा उसके सम्यग्दर्शनादि गुण स्थिर न रह सकेंगे ॥ २४७ ॥ दृढ गुप्तियों ( मनोगुप्ति, वचनगुप्ति, कायगुप्ति ) रूप किवाड़ोंसे सहित, धैर्यरूप भित्तियोंके आश्रित और बुद्धिरूप नींवसे परिपूर्ण, इस प्रकार गृहके आकारको धारण करनेवाला मुनिपद थोड़े-से भी छिद्रको पाकर कुटिल

द्रष्टाप्नोति न तावतास्य पदवीमिन्दोः कलङ्कं जगद्
विश्वं पश्यति तत्प्रभाप्रकटितं किं कोऽप्यगात्तत्पदम् ॥ २५० ॥
यद्यदाचरितं पूर्वं तत्तदज्ञानचेष्टितम् ।
उत्तरोत्तरविज्ञानाद्योगिनः प्रतिभासते ॥ २५१ ॥

रोषात् कर्मवशात्। क्वचित् चारित्रादौ। अन्योऽपि स्थूलदृष्टिरपि। तावता दोषदर्शनमात्रेण। अस्य सर्वगुणाकरस्य। पदवीं पदम्। जगत् कर्तृ। विश्वं समस्तम्। तत्प्रभा इन्दुप्रभा। अगात् गत। तत्पदम् इन्दुपदम् ॥ २५० ॥ यच्च असूयादिना परस्य दोषोद्भावनं स्वस्य च पूजाद्यर्थमष्टोपवासादिकमाचरित[1] तदुत्तरोत्तरपरिणतौ कीदृशं प्रतिभातीत्याह— यद्य-दित्यादि। यद्यत् परदोषोद्भावनं स्वगुणख्यापनादिकम्। आचरित कृतम्। कदा। उत्तरो-

उस दोषको देखकर यदि अन्य जनोंके समक्ष उसकी निन्दा करता है तो इससे कुछ वह उस महात्माके समान उत्कृष्ट नहीं बन जाता है, बल्कि इसके विपरीत उसके अन्य उत्तमोत्तम गुणोंके ऊपर दृष्टिपात न करके केवल दोषग्रहणके कारण वह हीन ही अधिक होता है। जैसे कि चन्द्रमाके दोषको ( कलंकको ) देखनेवाले तो बहुत हैं, किन्तु उनमें ऐसा कोई भी नहीं है जो कि उसके समान विश्वको आह्लादित करनेवाला हो सके। अभिप्राय यह है कि दूसरोंके दोषोंको देखने और उनका प्रचार करनेसे कोई भी जीव अपनी उन्नति नहीं कर सकता है। कारण कि वह आत्मोन्नति तो आत्मदोषोंको देखकर उन्हें छोड़ने और दूसरोंके प्रशस्त गुणोंको देखकर उन्हें ग्रहण करनेसे ही हो सकती है। जैसा कि कवि वादीभसिंहने भी कहा है— अन्यदीयमिवात्मीयमपि दोषं प्रपश्यता। कः समः खलु मुक्तोऽयं युक्तः कायेन चेदपि ॥ अर्थात् जो जीव अन्य प्राणियोंके समान अपने भी दोषको देखता है उसके समान कोई दूसरा नहीं हो सकता है। वह यद्यपि शरीरसे संयुक्त है, फिर भी वह मुक्तके ही समान है ॥ २५० ॥ पूर्वमें जो जो आचरण किया है— दूसरेके दोषोंको और अपने गुणोंको जो प्रगट किया है— वह सब योगीके लिये आगे आगे विवेकज्ञानकी वृद्धि होनेसे अज्ञानतापूर्ण किया गया प्रतीत होता है ॥ विशेषार्थ— अभिप्राय यह है कि जब तक विवेकबुद्धिका उदय नहीं होता है तब तक ही

[1] ज आचरति।

दोषः सर्वगुणाकरस्य महतो दैवानुरोधात्क्वचि
ज्जातो यद्यपि चन्द्रलाञ्छनसमस्तं द्रष्टुमन्धोऽप्यलम् ।

---

परदोषकथा एव पक्वान्नानि आहारास्तैः ॥ २४९ ॥ दोषान् निर्दिश्य अन्यद्वर्शयन्ने हन्ते कर्मपरतन्त्रयुक्तिरसकृत्तद्दोषं तद्गुणमाहात्म्यप्रकाशकत्वात् न कश्चित् गुणविन्नो भवतीत्यत्र— दोष इत्यादि । आगमस्य आगमस्य उपरि तिष्ठेद्दोषो । महतो गुणैर्महतः महतः । दैवानु-

---

है, किन्तु परनिन्दारूप भोजनको छोड़ता नहीं है; उसके वे रागादि दोष भी कभी नष्ट नहीं हो सकते हैं। कारण कि परनिन्दा करनेवाला ईर्षालु मनुष्य मान कषायके वश हो करके दूसरेमें न रहनेवाले दोषोंको प्रगट करता है तथा जो गुण अपनेमें नहीं हैं उन्हें वह प्रकाशित किया करता है। इस प्रकार उसके वे राग द्वेषादि घटनेके बजाय बढ़ते ही हैं ॥२४९॥ समस्त गुणोंके आधारभूत महात्माके यदि दुर्भाग्यवश कहीं चारित्र आदिके विषयमें कोई दोष उत्पन्न हो जाता है तो चन्द्रमाके लाञ्छनके समान उसको देखनेके लिये यद्यपि अन्धा ( मन्दबुद्धि ) भी समर्थ होता है तो भी वह दोषदर्शी इतने मात्रसे कुछ उस महात्माके स्थानको नहीं प्राप्त कर लेता है। जैसे— अपनी ही प्रभासे प्रगट किये गये चन्द्रके कलंकको समस्त संसार देखता है, परन्तु क्या कभी कोई उक्त चन्द्रकी पदवीको प्राप्त हुआ है ? अर्थात् कोई भी उसकी पदवीको नहीं प्राप्त हुआ है। विशेषार्थ— जहां अनेक गुणोंका समुदाय होता है वहां कभी एक आध दोष भी उत्पन्न हो सकता है। जैसे चन्द्रमें आह्लादजनकत्व आदि अनेक गुण हैं, फिर भी उनके साथ उसमें एक दोष भी है जो कलंक कहा जाता है। वह दोष भी उसकी ही प्रभा ( चांदनी ) के द्वारा प्रगट किया जाता है, अन्यथा वह उक्त चन्द्रके पास तक न पहुंच सकनेके कारण किसीकी दृष्टिमें [illegible] नहीं आ सकता था। इसी प्रकार जिस साधुमें अनेक गुणोंके साथ यदि कोई एक आध दोष भी विद्यमान है तो वह अन्य साधारण प्राणियोंकी भी दृष्टिमें अवश्य आ जाता है। परन्तु ऐसा होनेपर भी कोई साधु उसके

द्रष्टाप्नोति न तावतास्य पदवीमिन्दोः कलङ्कं जगद्
विश्वं पश्यति तत्प्रभाप्रकटितं किं कोऽप्यगात्तत्पदम् ॥ २५० ॥
यद्यदाचरितं पूर्वं तत्तदज्ञानचेष्टितम् ।
उत्तरोत्तरविज्ञानाद्योगिनः प्रतिभासते ॥ २५१ ॥

रोधात् कर्मवशात् । क्वचित् चारित्रादौ । अन्योऽपि स्थूलदृष्टिरपि । तावता दोषदर्शनमात्रेण । अस्य सर्वगुणाकरस्य । पदवीं पदम् । जगत् कर्तृ । विश्वं समस्तम् । तत्प्रभा इन्दुप्रभा । अगात् गतः । तत्पदम् इन्दुपदम् ॥ २५० ॥ यच्च असूयादिना परस्य दोषोद्भावनं स्वस्य च पूजाद्यर्थमष्टोपवासादिकमाचरितं[1] तदुत्तरोत्तरपरिणतौ कीदृशं प्रतिभातीत्याह— यद्य- दित्यादि । यद्यत् परदोषोद्भावनं स्वगुणख्यापनादिकम् । आचरितं कृतम् । कदा । उत्तरो-

उस दोषको देखकर यदि अन्य जनोंके समक्ष उसकी निन्दा करता है तो इससे कुछ वह उस महात्माके समान उत्कृष्ट नहीं बन जाता है, बल्कि इसके विपरीत उसके अन्य उत्तमोत्तम गुणोंके ऊपर दृष्टिपात न करके केवल दोषग्रहणके कारण वह हीन ही अधिक होता है। जैसे कि चन्द्रमाके दोषको ( कलंकको ) देखनेवाले तो बहुत हैं, किन्तु उनमें ऐसा कोई भी नहीं है जो कि उसके समान विश्वको आह्लादित करनेवाला हो सके। अभिप्राय यह है कि दूसरोंके दोषोंको देखने और उनका प्रचार करनेसे कोई भी जीव अपनी उन्नति नहीं कर सकता है। कारण कि वह आत्मोन्नति तो आत्मदोषोंको देखकर उन्हें छोड़ने और दूसरोंके प्रशस्त गुणोंको देखकर उन्हें ग्रहण करनेसे ही हो सकती है। जैसा कि कवि वादीभसिंहने भी कहा है— अन्यदीयमिवात्मीयमपि दोषं प्रपश्यता। कः समः खलु मुक्तोऽयं युक्तः कायेन चेदपि ॥ अर्थात् जो जीव अन्य प्राणियोंके समान अपने भी दोषको देखता है उसके समान कोई दूसरा नहीं हो सकता है। वह यद्यपि शरीरसे संयुक्त है, फिर भी वह मुक्तके ही समान है ॥ २५० ॥ पूर्वमें जो जो आचरण किया है— दूसरेके दोषोंको और अपने गुणोंको जो प्रगट किया है— वह सब योगीके लिये आगे आगे विवेकज्ञानकी वृद्धि होनेसे अज्ञानतापूर्ण किया गया प्रतीत होता है ॥ विशेषार्थ— अभिप्राय यह है कि जब तक विवेकबुद्धिका उदय नहीं होता है तब तक ही

[1] ज आचरति ।

अपि सुतपसामाशावल्लीशिखा तरुणायते
भवति हि मनोमूले यावन्ममत्वजलार्द्रता ।
इति कृतधियः कृच्छ्रारम्भैश्चरन्ति निरन्तरं
चिरपरिचिते देहेऽप्यस्मिन्नतीव गतस्पृहाः ॥ २५२ ॥

---

तत्परिज्ञानात् उत्तरोत्तरप्रवृद्धविवेकात् । योगिनः तत् अज्ञानचेष्टितमिति प्रतिभासते ॥ २५१ ॥ विविक्तात्मपरिणतिरहितानाम् अत्यन्ततपोयुक्तानामपि शरीरादौ ममत्वे सुस्थिरत्वे किं स्यादित्याह— अपीत्यादि । केषाम् । सुतपसामपि । तरुणायते तरुण- मिवात्मानमाचरति । इति हेतोः । कृतधियः विवेकिनः कृच्छ्रारम्भैः कष्टसाध्यैः तपश्चरणैः । चिरपरिचिते देहेऽपि न केवलं पुत्रकलत्रादौ ॥ २५२ ॥ अमुमेवार्थं दृष्टान्तद्वारेण समर्थय-

---

व्यक्ति दूसरेकी निन्दा और आत्मप्रशंसा आदिरूप हीन आचरण करता है। किन्तु आगे ज्यों ज्यों उसका विवेक बढ़ता है त्यों त्यों उसे वह अपना पूर्व आचरण अज्ञानतावश किया गया स्पष्ट प्रतीत होने लगता है। इसीलिये तब वह दूसरोंके दोषोंपर ध्यान न देकर अपने आत्मगुणोंके विकासमें ही अधिकाधिक प्रयत्न करता है ॥ २५१ ॥ जब तक मनरूपी जड़के भीतर ममत्वरूप जलसे निर्मित गीलापन रहता है तब तक महा तपस्वियोंकी भी आशारूप बेलकी शिखा जवान ही रहती है। इसीलिये विवेकी जीव चिर कालसे परिचित इस शरीरमें भी अत्यन्त निःस्पृह होकर— सुख-दुख एवं जीवन-मरण आदिमें समान होकर— निरन्तर कष्टकारक आरम्भोंमें— ग्रीष्मादि ऋतुओंके अनुसार पर्वतकी शिला, वृक्षमूल एवं नदीतट आदिके ऊपर स्थित होकर किये जानेवाले ध्यानादि कार्योंमें— प्रवृत्त रहते हैं॥ विशेषार्थ— जिस प्रकार बेलकी जड़में जब तक जलके सिंचनसे गीलापन रहता है तब तक वह अपनी जवानीमें रहती है— हरी-भरी बनी रहती है उसी प्रकार मनमें भी जब तक ममत्वभाव रहता है तब तक बड़े बड़े तपस्वियोंकी भी आशा ( विषयवांछा ) तरुण रहती है— अतिशय प्रबल होती है। इसीलिये विवेकी जीव इस सत्यको जानकर अनादि कालसे साथमें रहनेवाले इस शरीरसे भी जब अनुराग छोड़ देते हैं तब भला प्रत्यक्षमें भिन्न दिखनेवाले स्त्री-पुत्रादिसे उनका अनुराग कैसे रह सकता है? नहीं रह सकता। इस कारण उनकी वह आशा-लता

क्षीरनीरवदभेदरूपतस्तिष्ठतोरपि च देहदेहिनो· ।
भेद एव यदि भेदवत्स्वलं वाह्यवस्तुषु वदात्र का कथा ॥ २५३ ॥
तप्तोऽहं देहसंयोगाज्जलं वानलसंगमात् ।
इति देहं परित्यज्य शीतीभूताः शिवैषिणः ॥ २५४ ॥
अनादिचयसंवृद्धो महामोहो हृदि स्थित· ।
सम्यग्योगेन यैर्वान्तस्तेषामूर्ध्वं विशुद्ध्यति ॥ २५५ ॥

मान प्राह— क्षीरेत्यादि । अभेदरूपत अभेदरूपेण । भेदवत्सु आत्मनो व्यतिरिक्तेषु । अलम् अत्यर्थेन । वाह्यवस्तुषु पुत्रकलत्रादिषु ॥ २५३ ॥ शरीरसंयोगादात्मनो यज्ज्ञानं तद्दर्शयन्नाह— तप्त इत्यादि । जल वा जलमिव । शीतीभूता सुखीभूता । सुखैषिणः [ शिवैषिण ] मोक्षार्थिन मुनय ॥ २५४ ॥ शरीरादौ ममेदभावकारणस्य महामोहस्य त्यागोपायमाह— अनादीत्यादि । अनादिश्चासौ चयश्च उपचय तेन संवृद्ध पुष्ट । महामोहः

मुरझा कर सूख जाती है ।।२५२।। जब कि दूध और पानीके समान अभेद-स्वरूपसे रहनेवाले शरीर और शरीरधारी(आत्मा) इन दोनोंमें ही अत्यन्त भेद है तब भिन्न बाह्य वस्तुओंकी– स्त्री, पुत्र, मित्र एवं धन-सम्पत्ति आदिकी– तो बात ही क्या है, बताओ। अर्थात् वे तो भिन्न हैं ही ।। २५३ ।। जिस प्रकार अग्निके संयोगसे जल सतप्त होता है उसी प्रकार मैं शरीरके संयोगसे सतप्त हुआ हू– दुखी हुआ हूं। इसी कारण मोक्षकी अभिलाषा करनेवाले भव्य जीव इस शरीरको छोड़ करके सुखी हुए हैं ।। २५४ ।। हृदयमें स्थित जो महान् मोह अनादि कालसे समान वृद्धिके द्वारा वृद्धिको प्राप्त हुआ है उसको जिन महापुरुषोंने समीचीन समाधिके द्वारा वान्त कर दिया है– नष्ट कर दिया है– उनका आगेका भव विशुद्ध होता है ॥
विशेषार्थ— किसी व्यक्तिके उदरमें यदि बहुत कालसे सचित होकर मलकी वृद्धि हो जाती है तो उसका शरीर अस्वस्थ हो जाता है। ऐसी अवस्थामें यदि वह बुद्धिमान् है तो योग्य औषधिके द्वारा वमन-विरेचन आदि करके उस सचित मलको नष्ट कर देता है। इससे वह स्वस्थ हो जाता है और उसका आगेका समय भी स्वस्थताके साथ आनन्दपूर्वक

आकृष्योग्रतपोबलैरुदयगोपुच्छं यदानीयते
तत्कर्म स्वयमागतं यदि विदः को नाम खेदस्ततः।
यातव्यो विजिगीषुणा यदि भवेदारम्भकोऽरिः स्वयं
वृद्धिः प्रत्युत नेतुरप्रतिहता तद्विग्रहे कः क्षयः॥ २५७॥
एकाकित्वप्रतिज्ञाः सकलमपि समुत्सृज्य सर्वंसहत्वाद्
भ्रान्त्याचिन्त्याः सहायं तनुमिव सहसालोच्य किंचित्सलज्जाः।

त्पत्तिसभवात् कथ सुखित्वमित्याह— आकृष्येत्यादि। आकृष्य हठात्। उदयगोपुच्छं उदयावलिम्। स्वयमागत स्वयम् उदयप्राप्तम्। विद विवेकिन। तत स्वयम् आगतात् कर्मण। यातव्य विग्रहितव्य। विजिगीषुणा शत्रुणा। आरम्भक विग्रहप्रारम्भकर। नेतुः विजिगीषो॥ २५७॥ कर्मोदये खेदमकुर्वन्तो मुनय इत्थभूता कर्मनिर्जरा कुर्वन्तः शरीरमपि त्यक्तु यतन्ते इत्याह— एकाकित्वेत्यादि। भ्रान्त्या कर्त्र्या। अचिन्त्या अविषयीकृता। सहायमिव। किंचित् मनाक्। सज्जीभूता प्रगुणीभूता। स्वकार्ये मोक्षे। तदपगमविधिं

उदयगोपुच्छको— गायकी पूंछके समान उत्तरोत्तर हीनताको प्राप्त होनेवाले कर्मपरमाणुओंको— तीव्र तपके प्रभावसे स्थितिका अपकर्षण करके वर्तमानमें उदयको प्राप्त कराता है वह कर्म यदि स्वयं ही उदयको प्राप्त हो जात है तो इससे उस साधुको क्या खेद होनेवाला है? कुछ भी नहीं। ठीक है— जो सुभट विजयकी अभिलाषासे शत्रुके ऊपर आक्रमण करनेके लिये उद्यत हो रहा है उसका वह शत्रु यदि स्वय ही आकर युद्ध प्रारम्भ कर देता है तो इससे उस सुभटको विना किन्हीं विघ्न-बाधाओंके अपने आप विजय प्राप्त होती है। वैसी अवस्थामें उसके साथ युद्ध करनेमें भला उसकी क्या हानि होनेवाली है? कुछ भी नहीं॥ २५७॥ जिन योगियोंने सब परिषहोंके सहनेमें समर्थ होते हुए सब ही बाह्याभ्यन्तर परिग्रहको छोड़कर एकाकी (असहाय) रहनेकी प्रतिज्ञा कर ली है, जिनके विषयमें भ्रान्ति कुछ सोच ही नहीं सकती है अर्थात् जो सब प्रकारकी भ्रान्तिसे रहित हैं, जो शरीर जैसे सहायककी सहसा समीक्षा करके कुछ लज्जाको प्राप्त हुए हैं— अर्थात् जो वस्तुत असहायक शरीरको अब तक सहायक समझनेके कारण कुछ लज्जाका अनुभव करते हैं, तथा

सज्जीभूताः स्वकार्ये तदपगमविधिं बद्धपर्यङ्कबन्धा
ध्यायन्ति ध्वस्तमोहा गिरिगहनगुहागुह्यगेहे नृसिंहाः ॥ २५८ ॥
येषां भूषणमङ्गसंगतरजः स्थानं शिलायास्तलं
शय्या शर्करिला मही सुविहिता[1] गेहं गुहा द्वीपिनाम्।
आत्मात्मीयविकल्पवीतमतयस्त्रुट्यत्तमोग्रन्थयः
ते नो ज्ञानधना मनांसि पुनतां मुक्तिस्पृहा निस्पृहाः ॥ २५९ ॥
दूरारूढतपोऽनुभावजनितज्योतिःसमुत्सर्पणैर्
अन्तस्तत्त्वमदः कथं कथमपि प्राप्य प्रसादं गताः।

तस्य शरीरस्य अपगमस्य अपसरणस्य विधिं विधीयते शरीरापगमो येनासौ विधिः परमात्मस्वरूपं रत्नत्रयं वा। गुह्यगेहे एकान्तस्थाने। नृसिंहाः पुरुषप्रधानाः ॥ २५८ ॥ तदपगमविधिं ध्यायन्तस्तत्त्वम् एवंविधगुणसंपन्नास्तेऽस्माकं पवित्रतामित्थं भवन्तु इत्याह— येषा- मित्यादि। अङ्गसंगतं शरीरसंबद्धम् [ रजः ]। शर्करिला शर्करायुक्ता। सुविहिता सुनिष्पन्ना। द्वीपिनां व्याघ्राणाम्। आत्मेत्यादि— आत्मात्मीयविकल्पाः तैर्वीता विगता मतिर्येषाम्। तमोग्रन्थयः अज्ञानग्रन्थयः। निस्पृहाः क्वचन ॥ २५९ ॥ पुनरपि कीदृशास्ते इत्याह— दूरेत्यादि। दूरारूढं परमप्रकर्षप्राप्तं तच्च तत्तपश्च तस्य अनुभावः माहात्म्यं तेन जनितं च ज्योतिश्च ज्ञानं तस्य समुत्सर्पणैः समीचीनप्रवर्तनैः। अन्तस्तत्त्वं शरीरव्यतिरिक्तं आत्मस्वरूपम्।

जो अपने कार्यमें (मुक्तिप्राप्तिमें) तत्पर हो चुके हैं वे मनुष्योंमें सिंहके समान पराक्रमी योगी मोहसे रहित होकर पर्वत, भयानक वन और गुफा जैसे एकान्त स्थानमें पर्यंक आसनसे स्थित होते हुए उस शरीरके नष्ट करनेके उपायका— परमात्माके स्वरूप या रत्नत्रयका— ध्यान करते हैं ॥ २५८ ॥ शरीरमें लगी हुई धूलि ही जिनका भूषण है, स्थान जिनका शिलाका तलभाग है, शय्या जिनकी कंकरीली भूमि है, भलीभांति रची गई (प्रकृतिसिद्ध) सिंहोंकी गुफा ही जिनका घर है, जो आत्म और आत्मीय रूप विकल्पबुद्धिसे— ममत्वबुद्धिसे— रहित हो चुके हैं जिनके अज्ञानकी गांठ खुल चुकी है तथा जो मुक्तिके सिवाय अन्य किसी बाह्य वस्तुकी इच्छा नहीं रखते हैं, ऐसे ज्ञानरूप धनके धारक वे साधु हमारे मनको पवित्र करें ॥ २५९ ॥ जो अतिशय वृद्धिगत तपके प्रभावसे उत्पन्न हुई ज्ञानरूप ज्योतिके प्रसारसे येन केन प्रकारेण (कष्टपूर्वक) इस आत्मस्वरूपको प्राप्त करके— जान करके— प्रसन्नताको प्राप्त हुए हैं तथा जो

1 मु (जि) सुविहितं।

विश्रब्धं हरिणीविलोलनयनैरापीयमाना वने
धन्यास्ते गमयन्त्यचिन्त्यचरितैर्धीराश्चिरं वासरान् ॥ २६० ॥
येषां बुद्धिरलक्ष्यमाणभिदयोराशात्मनोरन्तरं
गत्वोच्चैरविधाय भेदमनयोरारान्न विश्राम्यति ।
यैरन्तर्विनिवेशिताः शमधनैर्बाढं बहिर्व्याप्तयः
तेषां नोऽत्र पवित्रयन्तु परमाः पादोत्थिता पांसवः ॥ २६१ ॥
यत्प्राग्जन्मनि संचितं तनुभृता कर्माशुभं वा शुभं
तद्दैवं तदुदीरणादनुभवन् दु खं सुखं वागतम् ।

---

अद एतत् । कथ कथमपि महता कष्टेन । प्राप्य अनुभूय । प्रसाद प्रसत्तिम् । विश्रब्ध शनै. आपीयमाना तप प्रभावजनितसानुरागबुद्धया अवलोक्माना । अचिन्त्यचरितै दुर्धरानुष्ठानै ॥ २६० ॥ तथा बुद्धिर्येषां किं करोतीत्याह— येषामित्यादि । अलक्ष्यमाणभिदयो. अनिश्चीयमानभेदयो । अन्तरम् अन्तराल मध्यमित्यर्थ । आरात् अवान्तरे । अविधाय अकृत्वा । अन्तर्विनिवेशिता आत्मस्वरूप एव प्रक्षिप्ता । का । बहिर्व्याप्तय बाह्यवस्तुविकल्पा । बाढम् अत्यर्थम् । कथभूतै यै । शमधनै शम उपशमो धन येषाम् ॥ २६१ ॥ बहिर्व्याप्तिनिरोधं कृत्वा कर्मफलानुभवन कुर्वतां परिणामविशेष प्रशसयन्नाह— यदित्यादि । तदुदीरणात् तस्य कर्मण उदीरणम् अपक्वपाचन तस्मात् । शुभमेव पुण्यमेव । उभयोच्छित्तये

---

वनमें हिरणियोंके चंचल नेत्रोंके द्वारा विश्वासपूर्वक देखे जाते हैं— जिनकी शान्त मुद्राको देखकर स्वभावत भयभीत रहनेवाली हिरणियोंको किसी प्रकारका भय उत्पन्न नहीं होता है— वे ऋषि धन्य हैं। वे अपने अनुपम आचरणोंके द्वारा दिनोंको (समयको) धीरतापूर्वक चिर काल तक विताते हैं ॥ २६० ॥ अज्ञानी जीवोंको आशा और आत्मा इन दोनोंके बीच भेद नहीं दिखता है। परन्तु जिन महर्षियोंकी बुद्धि इन दोनोंके मध्यमें जाकर उनका भेद करनेके बिना बीचमें विश्रामको नहीं प्राप्त होती है— भेदको प्रगट करके ही विश्राम लेती है, तथा शान्तिरूप अपूर्व धनको धारण करनेवाले जिन महर्षियोंने बाह्य विकल्पोंको आत्मस्वरूपमें स्थापित कर दिया है, उनके चरणोंसे उत्पन्न हुई उत्कृष्ट धूलि यहा हमें पवित्र करे ॥ २६१ ॥ प्राणीने पूर्व भवमें जिस पाप या पुण्य कर्मका सचय किया है वह दैव कहा जाता है। उसकी उदीरणासे प्राप्त हुए दुख अथवा सुखका अनुभव करता हुआ जो बुद्धिमान् शुभको ही करता है—

> कुर्याद्यः शुभमेव सोऽप्यभिमतो यस्तूभयोच्छित्तये
> सर्वारम्भपरिग्रहग्रहपरित्यागी स वन्द्यः सताम् ॥ २६२ ॥
> सुखं दुःखं वा स्यादिह विहितकर्मोदयवशात्
> कुतः प्रीतिस्तापः कुत इति विकल्पाद्यदि भवेत् ।

---

शुभाशुभविनाशाय । सर्वेत्यादि– सर्वे च ते आरम्भपरिग्रहाश्च त एव ग्रहाः तेषु वा आग्रहः आसक्तिः तं परित्यजतीति एवंशीलः परित्यागी ॥२६२॥ ननु सुखदुःखकरकर्मणैव सम्भवात् अपरशुभेतरकर्मोदयतो कथमुभयोच्छित्तिरित्याह— सुखमित्यादि । विहितकर्मोदयवशात् उपार्जितकर्मोदयवशाद्रोपात् । कर्मोपार्जिताः संसारिणामयो नाममात्रा इत्यर्थः । इति विकल्पात्

---

पापकार्योंको छोड़कर केवल पुण्यकार्योंको ही करता है– वह भी अभीष्ट है— प्रशंसाके योग्य है । किन्तु जो विवेकी जीव उन दोनों ( पुण्य पाप ) को ही नष्ट करनेके लिये समस्त आरम्भ व परिग्रहरूप पिशाचको छोड़कर शुद्धोपयोगमें स्थित होता है वह तो सज्जन पुरुषोंके लिये वन्दनीय (पूज्य) है ॥ २६२ ॥ संसारमें पूर्वकृत कर्मके उदयसे जो भी सुख अथवा दुख होता है उससे प्रीति क्यों और खेद भी क्यों, इस प्रकारके विचारसे यदि जीव उदासीन होता है– राग और द्वेषसे रहित होता है– तो उसका पुराना कर्म तो निर्जीर्ण होता है और नवीन कर्म निश्चयसे बन्धको प्राप्त नहीं होता है । ऐसी अवस्थामें वह संवर और निर्जरासे सहित जीव अतिशय निर्मल मणिके समान प्रकाशमान होता है– स्व और परको प्रकाशित करनेवाले केवलज्ञानसे सुशोभित होता है ॥
विशेषार्थ — पूर्वमें जिस शुभ अथवा अशुभ कर्मका बन्ध किया है उसका उदय आनेपर सुख अथवा दुख प्राणीको प्राप्त होता ही है । किन्तु जो अज्ञानी जीव है वह चूंकि पुण्यके फलस्वरूप सुखमें तो अनुराग करता है और पापके फलभूत दुखमें द्वेष करता है, इसीलिये उसके पुन नवीन कर्मोंका बन्ध होता है । परन्तु जो जीव विवेकी है वह यह विचार करता है कि पूर्वकृत पुण्यके उदयसे यह जो सुख प्राप्त हुआ है वह अस्थायी है– सदा

उदासीनस्तस्य प्रगलति पुराणं न हि नवं
समास्कन्दत्येप स्फुरति सुविदग्धो मणिरिव ॥ २६३ ॥
सकलविमलवोधो देहगेहे विनिर्यन्
ज्वलन इव स काष्ठं निष्ठुरं भस्मयित्वा ।

एवंविधभावनाया । एप प्रकृष्टसवर-निर्जरावानात्मा । स्फुरति सकलस्व-पररूप प्रकाशयति । सुविदग्ध अतिनिर्मल सुष्ठुविवेकी ॥ २६३ ॥ पुराणस्य कर्मणो निर्जरायाम् अभिनवस्य च सवरे यज्जात तद्दर्शयन्नाह— सकलेत्यादि । सकलविमलवोध केवलज्ञानम् । देहगेहे देह एव गेह तत्र । विनिर्यन् विनिर्गच्छन्, अर्हदावस्थाया प्रादुर्भवन् इत्यर्थ । प्रज्वलति प्रकाशते । तदभावे देहगेहाभावे सिद्धावस्थाया पुनरपि सकलविमलवोध प्रज्वलति । उज्ज्वलो निर्मल मन् । किं कृत्वा । भस्मयित्वा विनाशयित्वा । किं तत् । काष्ठम् । काष्ठमिव काष्ठम् अचेतन शरीरम् । कथ भस्मयित्वा । निष्ठुर निर्दय यथा भवति, नि शेप विनाश्येत्यर्थ । क

रहनेवाला नहीं है । इसलिये उसमे अनुराग करना उचित नहीं है । इसी प्रकार दुख पाप कर्मके उदय होता है । यदि पूर्वमें पाप कर्मका सचय किया है तो उसके फलको भोगना ही पडेगा । फिर भला उसमें खेद क्यों ? इस प्रकारके विचारसे विवेकी जीव सुख और दुखमे चूकि हर्ष और विपादसे रहित होना है, अतएव उसके पुन नवीन कर्मका वन्ध नहीं होना है । साथ ही उसके पूर्वसचित कर्मकी निर्जरा भी होती है । इस प्रकारसे वह सवर एव निर्जरासे युक्त होकर समस्त कर्मोंसे रहित होता हुआ मुक्त हो जाता है ॥ २६३ ॥ सम्पूर्ण निर्मल ज्ञान ( केवलज्ञान ) शरीररूप गृहमे प्रगट होकर जिस प्रकार लकडीमे प्रगट हुई अग्नि निर्दयता-पूर्वक उस लकडीको भस्म करके उसके अभावमे फिर भी निर्धूम जलती रहती है उसी प्रकार वह भी शरीरको पूर्णतया नष्ट करके उसके अभावमें भी निर्मलतया प्रकाशमान रहता है । ठीक है— मुनियोंका चरित्र सव प्रकारसे आश्चर्यजनक है ।। विशेपार्थ— जिस प्रकार लकडीमें लगी हुई अग्नि जव तक वह लकडी शेप रहती है तव तक तो जलती ही है, किन्तु उसके पश्चात् भी— उक्त लकडीके नि शेप हो जानेपर भी— वह

> दुर्धीः शुभमेव सोऽप्यभिमतो यस्तूभयोच्छित्तये
> सर्वारम्भपरिग्रहग्रहपरित्यागी स वन्द्यः सताम् ॥ २४२ ॥
> सुखं दुःखं वा स्यादिह विहितकर्मोदयवशात्
> कुतः प्रीतिस्तापः कुत इति विकल्पाद्यदि भवेत् ।

---

शुभमशुभविनाशाय । सर्वेत्यादि– सर्वे च ते आरम्भपरिग्रहाश्च त एव ग्रहाः तेषु वा आग्रहः आसक्तिः तं परित्यजतीति एवंशीलस्तत्परित्यागी ॥२४२॥ ननु सुखदुःखरूपकर्मफलमनुभवतः अपरापरकर्मोत्पत्ते कथमुभयोच्छित्तिरित्याह— सुखमित्यादि । विहितकर्मोदयवशात् उपार्जितकर्मोदयवशात् । कर्मोपाधिका संसारिणामवस्था व्यवस्थिता इत्यर्थः । इति विकल्पात्

---

पापकार्योंको छोड़कर केवल पुण्यकार्योंको ही करता है– वह भी अभीष्ट है— प्रशंसाके योग्य है। किन्तु जो विवेकी जीव उन दोनों ( पुण्य पाप ) को ही नष्ट करनेके लिये समस्त आरम्भ व परिग्रहरूप पिशाचको छोड़कर शुद्धोपयोगमें स्थित होता है वह तो सज्जन पुरुषोंके लिये वन्दनीय (पूज्य) है ॥ २४२ ॥ संसारमें पूर्वकृत कर्मके उदयसे जो भी सुख अथवा दुख होता है उससे प्रीति क्यों और खेद भी क्यों, इस प्रकारके विचारसे यदि जीव उदासीन होता है– राग और द्वेषसे रहित होता है– तो उसका पुराना कर्म तो निर्जीर्ण होता है और नवीन कर्म निश्चयसे बन्धको प्राप्त नहीं होता है। ऐसी अवस्थामें वह संवर और निर्जरासे सहित जीव अतिशय निर्मल मणिके समान प्रकाशमान होता है– स्व और परको प्रकाशित करनेवाले केवलज्ञानसे सुशोभित होता है॥
विशेषार्थ — पूर्वमें जिस शुभ अथवा अशुभ कर्मका बन्ध किया है उसका उदय आनेपर सुख अथवा दुख प्राणीको प्राप्त होता ही है। किन्तु जो अज्ञानी जीव है वह चूंकि पुण्यके फलस्वरूप सुखमें तो अनुराग करता है और पापके फलभूत दुखमें द्वेष करता है इसीलिये उसके पुन नवीन कर्मोंका बन्ध होता है। परन्तु जो जीव विवेकी है वह यह विचार करता है कि पूर्वकृत पुण्यके उदयसे यह जो सुख प्राप्त हुआ है वह अस्थायी है– सदा

अज्ञातोऽनश्वरोऽमूर्त कर्ता भोक्ता सुखी बुध ।
देहमात्रो मलैर्मुक्तो गत्वोर्ध्वमचल· प्रभुः ॥ २६६ ॥

नाशादेव । शून्य निर्वाण प्रदीपनिर्वाणतुल्यम । अन्यैर्बौद्धै प्रकल्पितम् ॥ उक्त च— "दिश न काचिद्विदिश न काचित् नैवावनि गच्छति नान्तरिक्षम् । दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेत स्नेह-क्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥" स्वमते नु अन्यै शुभाशुभै रागादिभिर्वा शून्य निर्वाणम् ॥२६५॥ अजात इत्यादि । अजात द्रव्यापेक्षया अनादि[दि ,]मुक्त सन् पुन ससारे वा अनुत्पन्न । अनश्वर अनिबन्धन [अनि धन ] । द्रव्यापेक्षयैव अनश्वरो वा पर्यायापेक्षया विनश्वर । अमूर्त रूपादिरहित । कर्ता शुभाशुभकर्मणाम् , उत्तरोत्तरस्वपरिणतेर्वा जनक । भोक्ता स्वकृतकर्म-

बुद्धि, सुख, दुख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म और सस्कार इन नौ गुणोका नाश मानते है । परन्तु उपर्युक्त प्रकारसे गुण और गुणीमें सर्वथा भेद मानना उचित नहीं है, क्योंकि, ऐसा माननेपर आत्मा स्वरूपत ज्ञानादि गुणोसे रहित होनेके कारण जड ( अचेतन ) सिद्ध होता है जो योग्य नहीं है । इसलिये आत्माको उक्त ज्ञानादि गुणोंसे अभिन्न मानना चाहिये । और जब वह आत्मा ज्ञानादि गुणोंसे अभिन्न सिद्ध है तब भला मुक्तावस्थामें उन ज्ञानादि गुणोंका नाश स्वीकार करनेसे आत्माका भी नाश क्यों न स्वीकार करना पडेगा ? परन्तु वह बौद्धोंके समान वैशेपिकोंको इष्ट नहीं है । वैसी मुक्ति तो बौद्ध ही स्वीकार करते हैं । उनका कहना है कि जिस प्रकार तेलके समाप्त हो जानेपर विनष्ट हुआ दीपक न किसी दिशाको जाता है, न किसी विदिशाको जाता है, न पृथिवीमें जाता है, और न आकाशमे भी जाता है, किन्तु वह केवल शान्तिको प्राप्त होता है । उसी प्रकार मुक्तिको प्राप्त हुआ जीव भी कहीं न जाकर केवल शान्तिको— शून्यताको— प्राप्त होता है । इस प्रकार उन्होने जीवके निर्वाणको प्रदीपके निर्वाणके समान शून्यरूप माना है । अतएव गुण और गुणीमें कथचित् भेदाभेदको स्वीकार करना चाहिये, अन्यथा उपर्युक्त प्रकारसे बौद्धमतका प्रसग दुर्निवार होगा ॥ २६५ ॥ आत्मा द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा जन्मसे और मरणसे भी रहित होकर अनादिनिधन है । वह शुद्ध स्वभावकी अपेक्षा अमूर्त होकर रूप, रस, गन्ध एव स्पर्शसे रहित है । वह व्यवहारकी अपेक्षा शुभ व अशुभ

पुनरपि तदभावे प्रज्वलत्युज्ज्वलः सन्
भवति हि यतिवृत्तं सर्वथाश्चर्यभूमिः ॥ २६४ ॥
गुणी गुणमयस्तस्य नाशस्तन्नाश इष्यते ।
अत एव हि निर्वाणं शून्यमन्यैर्विकल्पितम् ॥ २६५ ॥

इव ज्वलन इव । भावार्थः— यथा ज्वलनः काष्ठे विनिर्गते अङ्गारावस्थायां प्रज्वलति तथापि स ज्वलन् काष्ठे निःशेषे भस्मनिभः । तदभावे काष्ठाभावे अंगारावस्थायां पुनरपि प्रज्वलतीति । ततः शरीरावस्थायाम् अशरीरावस्थायां च [illegible] सद्भावात् । भवति । हि स्फुटम् । यतिवृत्तं यतेः क्षीणकषायस्य अयोगिनश्च वृत्तं यथाख्यातचारित्रम् । भूमिः स्थानम्[1] ॥२६४॥ तत्र मुक्त्यवस्थायामाधारस्याभावे निर्गुणत्वं निराकुर्वन् गुणीत्यादि श्लोकमाह— येषां मते हि गुणा ज्ञानादय आत्मनोऽत्यन्तभिन्नाः । ते मुक्त्यवस्थायाम् आत्मनो निर्गुणत्वं आत्मैव केवलस्तिष्ठतीति । अथवा— गुणी गुणमयः । गुणी आत्मा गुणमयो ज्ञानादिगुणात्मकः । तस्य गुणस्य नाशस्तन्नाशो गुणिनाशः । अत एव गुणनाशे गुणिनो

निर्मलतासे जलती ही रहती है उसी प्रकार शरीरमें प्रगट हुआ केवलज्ञान जब तक वह शरीर रहता है तब भी— आर्हन्त्य अवस्थामें भी— प्रकाशित रहता है तथा उस शरीरके नष्ट हो जानेपर सिद्धावस्थामें भी वह स्पष्टतया अनन्त काल तक प्रकाशित रहता है । यह क्षीणकषाय एवं अयोगी जिनके उस यथाख्यातचारित्रका प्रभाव है जो छद्मस्थ जीवोंको आश्चर्य उत्पन्न करनेवाला है ।। २६४ ।। गुणवान् आत्मा गुणस्वरूप है— गुणसे अभिन्न है । अतएव गुणके नाशको मानना गुणीके ही नाशको मानना है । इसीलिये अन्य वादियोंने ( बौद्धोंने ) आत्माके निर्वाणको शून्यके समान कल्पित किया है तथा जैनोंने उस निर्वाणको अन्य राग द्वेषादिरूप शुभाशुभ भावोंसे शून्य कल्पित किया है ॥ विशेषार्थ— नैयायिक और वैशेषिक गुण और गुणीमें सर्वथा भेदको स्वीकार करते हैं । उनके मतानुसार गुणीमें गुण समवाय सम्बन्धसे रहते हैं । वह समवाय नित्य व्यापक और एक है । वे मुक्तावस्थामें आत्माके

1 प यथाख्यातचारित्रं भवति स्थानम् ।

इति कतिपयवाचां गोचरीकृत्य कृत्यं
रचितमुचितमुच्चैश्चेतसां चित्तरम्यम् ।
इदमविकलमन्तः संततं चिन्तयन्तः
सपदि विपदपेतामाश्रयन्ते श्रियं ते ॥ २६८ ॥

यायनायत्त कर्मविविक्तात्मस्वरूपोत्थ तच्च तत्सुख च तत्सपन्न जात येषाम्, तेन वा सपन्ना युक्ता ॥ २६७ ॥ ग्रन्थार्थमुपसहृत्य तदर्थानुष्ठातॄणां फलमुपदर्शयन्नाह— इतीत्यादि । इति एवमुक्तप्रकारेण । कतिपयवाचा स्वल्पवचनानाम् । गोचरीकृत्य वाचा विषय कृत्वा । कृत्यम् अनुष्ठेय चतुर्विधाराधनास्वरूपम् । उचितं योग्य मुक्तिप्रसाधने । उच्चैश्चेतसाम् उदारचित्तानाम् । चित्तरम्य हृदयाह्लादकरम् । इदम् उक्तप्रकारमनुष्ठेयत्वम् । अविकल परिपूर्णम् । अन्त हृदयमध्ये । सपदि झटिति । विपदपेता शाश्वतीम् । श्रिय मोक्षलक्ष्मीम् । ते सततम् अन्तश्चिन्तका । आश्रयन्ते प्राप्नुवन्ति ॥ २६८ ॥ ग्रन्थकारो ग्रन्थसमाप्तौ स्वगुरोर्नामपूर्वक-

है। सम्पत्ति आदिके संयोगसे जो सुख होता है वह पराधीन है। इसलिये तदनुरूप पुण्यके उदयसे जब तक उन पर पदार्थोंकी अनुकूलता है तभी तक वह सुख रह सकता है— इसके पश्चात् वह नष्ट ही होनेवाला है। परन्तु सिद्धोंका जो स्वाधीन सुख है वह शाश्वतिक है— अविनश्वर है। देखो, साधुजन अपनी इच्छानुसार कायक्लेशादिरूप अनेक प्रकारके दुखको सहते है, परन्तु इसमें उन्हे दुखका अनुभव न होकर सुखका ही अनुभव होता है। इस प्रकार स्वाधीनतासे सहा जानेवाला दुख भी जब उनको सुखस्वरूप प्रतिभासित होता है तब भला प्राप्त हुए उस स्वाधीन सुखसे सिद्ध जीव क्यों न सुखी होंगे? वे तो अतिशय सुखी होंगे ही ॥ २६७ ॥ इस प्रकार कुछ थोडे-से वचनोंका विषय करके— उनका अश्रय ले करके— जो यह योग्य कृत्य— अनुष्ठानके योग्य चार प्रकारकी आराधनाका स्वरूप— रचा गया है वह उदार विचारवाले मनुष्योंके चित्तको आनन्द देनेवाला है। जो भव्य जीव इसका निरन्तर पूर्णरूपसे चित्तमें चिन्तन करते हैं वे शीघ्र ही समस्त विपत्तियोंसे रहित मोक्षरूप लक्ष्मीका आश्रय करते हैं ॥ २६८ ॥ जिन भगवान्की सेनारूप साधुओंके

स्वाधीन्याद् दुःखमप्यासीत्सुखं यदि तपस्विनाम्।
स्वाधीनसुखसंपन्ना न सिद्धाः सुखिनः कथम्॥ २६७॥

चेतनस्य अनन्तसौख्यस्य चानुभविता। ननु मोक्षेऽप्यात्मनः सुखज्ञानयोरभावस्तयोः प्रकृतिधर्मत्वात् सुखी सर्वथा कथमुच्यते इति चेत्, सर्वं प्रमाणम्— सुखी सुखं सुखी सुखात्मकः सुखी स्वभावतः स्वभावे आत्मनोऽप्यन्यथा कथमीप्सितसम्भावात्तस्य। एतेनेदं प्रत्याख्यातम्— "अकर्ता निर्गुणः शुद्धो नित्यः सर्वगतोऽक्रियः[1]। अमूर्तश्चेतनो भोक्ता आत्मा कपिलशासने॥" देहमात्रः शरीरपरिमाणो न पुनः सर्वगतः। सर्वैर्मुक्तः द्रव्यकर्मभावकर्मरहितः। ऊर्ध्वमेकसमये कर्मक्षयेऽस्य सदा तत्र स्थिरः आस्ते नान्यत्र गच्छति अत्र वा पुनरागच्छतीति वा। प्रभुः ऐहिकपारत्रिककार्येषु समर्थः मुक्तः सन् सर्वज्ञश्चाद्वयो वा॥ २६६॥ ननु सिद्धानां सुखसंवित्तिकारणानामभावात्कथं सुखित्वमित्याह— स्वाधीन्यादित्यादि। दुःखमपि कायक्लेशादि स्वयं तपस्विनां यदि सुखमासीत्। कस्मात्। स्वाधीन्यात् परानपेक्षत्वात्। तदधीनता हि दुःखम्, को नरकः परवशता इत्यभिधानात्। तदा स्वाधीनसुखसंपन्नाः स्वाधीनम् इन्द्रि-

कर्मोंका कर्ता तथा निश्चयसे अपने चेतन भावोंका ही कर्ता है। इसी प्रकार वह व्यवहारसे पूर्वकृत कर्मोंके फलभूत सुख व दुखका भोक्ता तथा निश्चयसे वह अनन्त सुखका भोक्ता है। वह स्वभावसे सुखी और ज्ञानमय होकर व्यवहारसे प्राप्त हुए हीनाधिक शरीरके प्रमाण तथा निश्चयसे वह असंख्यातप्रदेशी लोकके प्रमाण है। वह जब कर्ममलसे रहित होता है तब स्वभावतः ऊर्ध्व गमन करके तीनों लोकोंका प्रभु होता हुआ सिद्ध शिलापर स्थिर हो जाता है॥ २६६॥ तपस्वी जो स्वाधीनतापूर्वक कायक्लेशादिके कष्टको सहते हैं वह भी जब उनको सुखकर प्रतीत होता है तब फिर जो सिद्ध स्वाधीन सुखसे सम्पन्न हैं वे सुखी कैसे न होंगे? अर्थात् अवश्य होंगे॥ विशेषार्थ— ऊपरके श्लोकमें सिद्धोंको सुखी बतलाया गया है। इसपर यह शंका हो सकती थी कि सुखकी साधनभूत जो सम्पत्ति आदि है वह तो सिद्धोंके पास है नहीं, फिर वे सुखी कैसे हो सकते हैं? इसके उत्तरमें यहां यह बतलाया है कि पराधीनताका जो अभाव है वही वास्तवमें सुख है, और वह सिद्धोंके पूर्णतया विद्यमान

१ प ज सर्वगतक्रियः।

इति कतिपयवाचां गोचरीकृत्य कृत्यं
रचितमुचितमुच्चैश्चेतसां चित्तरम्यम् ।
इदमविकलमन्तः संततं चिन्तयन्तः
सपदि विपदपेतामाश्रयन्ते श्रियं ते ॥ २६८ ॥

यायनायत्त कर्मविविक्तात्मस्वरूपोत्थ तच्च तत्सुखं च तत्तथा जात येषाम्, तेन वा सप्तमी उक्ता ॥ २६७ ॥ ग्रन्थार्थमुपसंहृत्य तदर्थानुष्ठातॄणां फलमुपदर्शयन्नाह— इतीत्यादि । इति एवमुक्तप्रकारेण । कतिपयवाचा स्वल्पवचनानाम् । गोचरीकृत्य वाचा विषय कृत्वा । कृत्यम् अनुष्ठेय चतुर्विधाराधनास्वरूपम् । उचितं योग्य मुक्तिप्रसाधने । उच्चैश्चेतसाम् उदारचित्तानाम् । चित्तरम्य हृदयाह्लादकरम् । इदम् उक्तप्रकारमनुष्ठेयत्वम् । अविकल परिपूर्णम् । अन्त हृदयमध्ये । सपदि झटिति । विपदपेता शाश्वतीम् । श्रिय मोक्षलक्ष्मीम् । ते संततम् सन्तश्चिन्तका । आश्रयन्ते प्राप्नुवन्ति ॥ २६८ ॥ ग्रन्थकारो ग्रन्थसमाप्तौ स्वगुरोर्नामपूर्वक-

है। सम्पत्ति आदिके संयोगसे जो सुख होता है वह पराधीन है। इसलिये तदनुरूप पुण्यके उदयसे जब तक उन पर पदार्थोंकी अनुकूलता है तभी तक वह सुख रह सकता है— इसके पश्चात् वह नष्ट ही होनेवाला है। परन्तु सिद्धोंका जो स्वाधीन सुख है वह शाश्वतिक है— अविनश्वर है। देखो, साधुजन अपनी इच्छानुसार कायक्लेशादिरूप अनेक प्रकारके दुखको सहते हैं, परन्तु इसमें उन्हे दुखका अनुभव न होकर सुखका ही अनुभव होता है। इस प्रकार स्वाधीनतासे सहा जानेवाला दुख भी जब उनको सुखस्वरूप प्रतिभासित होता है तब भला प्राप्त हुए उस स्वाधीन सुखसे सिद्ध जीव क्यों न सुखी होंगे? वे तो अतिशय सुखी होंगे ही ॥ २६७ ॥ इस प्रकार कुछ थोडे-से वचनोंका विषय करके— उनका आश्रय ले करके— जो यह योग्य कृत्य— अनुष्ठानके योग्य चार प्रकारकी आराधनाका स्वरूप— रचा गया है वह उदार विचारवाले मनुष्योंके चित्तको आनन्द देनेवाला है। जो भव्य जीव इसका निरन्तर पूर्णरूपसे चित्तमें चिन्तन करते हैं वे शीघ्र ही समस्त विपत्तियोंसे रहित मोक्षरूप लक्ष्मीका आश्रय करते हैं ॥ २६८ ॥ जिन भगवान्की सेनारूप साधुओंके

जिनसेनाचार्यपादस्मरणाधीनचेतसाम् ।
गुणभद्रभदन्तानां कृतिरात्मानुशासनम् ॥ २६९ ॥

---

धर्मोपदेशचरणं गुणौघो जिनसेनाचार्यसाधव— भावनया पूज्यतमम् ॥ २६९ ॥

मोक्षोपायमनल्पपुण्यममलज्ञानोदयं निर्मलं
भव्यार्थं परमं प्रभेन्दुकृतिना व्यक्तैः प्रसन्नैः पदैः ।
व्याख्यानं वरमात्मशासनमिदं व्यामोहविच्छेदतः
सूक्तार्थेषु कृतादरैरहरहश्चेतस्यलं चिन्त्यताम् ॥

॥ इति श्रीप्रभाचन्द्राचार्यविरचितात्मानुशासनटीका समाप्ता ॥

---

आचार्यस्वरूप जो गणधर देव हैं उनके चरणोंके स्मरणमें चित्तको लगानेवाले एवं कल्याणकारी अनेक गुणोंसे संयुक्त ऐसे पूज्य आचार्योंकी यह आत्मस्वरूपके विषयमें शिक्षा देनेवाली कृति ( रचना) है। दूसरा अर्थ— श्री जिनसेनाचार्यके चरणोंके स्मरणमें चित्तको अर्पित करनेवाले गुणभद्र आचार्यकी यह आत्मानुशासन नामक कृति है— ग्रन्थरचना है ॥ २६९ ॥



## १. श्लोकानुक्रमणिका

## २ मूलग्रन्थगत विशेष-शब्द-सूची

---

## ३ संस्कृतटीकान्तर्गत विशेष-शब्द-सूची

## ४. टीकान्तर्गत ग्रन्थान्तरोंके अवतरण

| अवतरण | श्लोक | अन्यत्र कहां |
|---|---|---|
| १ अकर्ता निर्गुण शुद्धो | २६६ | य. चपू ५, पृ. २५० |
| २ अन्तस आदेर (?) | ५४ | |
| ३ एतैर्दोषैर्विनिर्मुक्त | ९ | य. चपू ६, पृ. २७४ |
| ४ कुमारात्प्राथम्ये अणु | १०९ | |
| ५ 'को नरक परवशता' इत्यभिधानात् | २६७ | |
| ६ क्षुधा तृषा भय द्वेषो | ९ | |
| ७ 'जननीं जन्मभूमिं च प्राप्य को न सुखायते' इत्यभिधानात् | १३४ | |

| अवतरण | श्लोक | अन्यत्र कहाँ |
|---|---|---|
| ८ जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरा मोक्षास्तत्त्वम् | १० | तत्त्वार्थ १ ४ |
| ९ तस्मिन् इति सप्तमीप्राप्तौ अभिना योगे द्वितीया भवति | ११ | [पर्यभि ] जैनेन्द्र १।४।१। |
| १० तास्यस्य [स्यस्य] वा कर्तरि | ४ | जैनेन्द्र १।४।७५। |
| ११ दिवां न कांचित् | २६९ | सौन्दरनन्द काव्य ११ २८<br>प चंपू १ पृ. २७ |
| १२ 'परोपकाराय सतां हि चेष्टितम्' इति वचनात् | ९७ | |
| १३ म[illegible]भ्यो न | ५ | जैनेन्द्र ४।१।२८। |
| १४ 'प्रोमाङ्समां [प्रोतोत्थे] पादपूरणे' इति वचनात् | ११२ | शाकटायन २।१।६। |
| १५ भेदसमानसमवीयेषु | १७२ | न्या वि ११४ १५ |
| १६ 'मतिपूर्वं श्रुतम्' इत्यभिधानात् | १७ | तत्त्वार्थसूत्र १ २ |
| १७ मतिरभ्यासिनिवसा | ५ | |
| १८ [illegible] महाभातो | १ | प चपू १ पृ ११४ |
| १९ विस्मयो जनन निद्रा | ९ | प चंपू १ पृ. २०४ |
| २ मीमांसे' | ८६ | जैनेन्द्र ४।१।४२। |
| २१ 'शरीरं धर्मसंयुक्तं रक्षणीयं प्रयत्नतः' इत्यभिधानात् | ६९ | |
| २२ छेनाया वा | १९ | जैनेन्द्र १।१।१६६। |

## ५ टीकाकारके समक्ष विद्यमान ग्रन्थगत पाठभेद

| श्लोक | मुद्रित पाठ | पाठान्तर |
|---|---|---|
| ४ | साधुर्मौक्तिक | सा धुरिति पाठे |
| १४ | रूपादिविषयाय (?) | रूपादिविषयायेति पाठे |
| १५ | लोकाधिपाः | लोकाधिका वा पाठः |
| १७ | इदं | इमां इति पाठे |
| १९८ | मानिकम्मनः | मानि कम्म मन् इति पाठः |
| २४१ | अरस्यसमास्तमितादिविगम्भनयात | स्पर्शस्तमितास्यमनस्त इति च पाठः |
| २४१ | मत्वा भ्रान्तो भ्रान्तो | अभ्रान्त्वादिति च पाठः |

## ६. आत्मानुशासनमें प्रयुक्त छन्दोंका विवरण

१. अनुष्टुभ्—इस छन्दका उपयोग निम्न श्लोकोंमें हुआ है— ४, ५, २२, २९, ३५, ३६, ३९, ४३, ४५, ४६, ५६, ६३, ६५, ६६, ६९–७१, ७३, ७४, ७८, ७९, ८२, ८४, ८५, ९४, १०३–४, १०९, ११०, ११६–१७, १२०–२४, १३५, १३९, १४२–४३, १४५–४६, १५२–५७, १६१–६४, १६७, १७१–७२, १७८–७९, १८२–८४, १८६–८८, १९६–९८, २०१, २०३–४, २०६–१२, २२१, २३१–३४, २३६–४०, २४२–४३, २४५–४७, २४९, २५१, २५४, २५५, २६५–६७, २६९.

२ शार्दूलविक्रीडित— ५, ७, ९, १०, २८, ३२, ३३, ३७, ३८, ४०–४२, ४४, ४८–५५, ५७–५९, ६१, ६२, ६४, ८१, ८७, ८९, ९०, ९१, ९६, १०२, ११२, १२५–२८, १३०, १३४, १४१, १५०, १५९–६०, १९३, २१४, २२७, २४१, २४४, २५०, २५६–५७, २५९-६२

३ वसन्ततिलका— २६, ३१, ४७, ७७, ८३, ९३, ९५, ९८, १०१, १३२–३३, १४०, १४८, १५१, १६६, १६८, १७३, १९१, १९५, २०२, २०५, २१६–१८, २२२, २२८

४ आर्या—१-३, ८, ११, १५–१६, १८–२१, २३–२५, २७, ३०, ८६, ९२, १०८, १८०–८१.

५ शिखरिणी— ३४, ६७, ७२, ७६, ९७, १०५, ११५, ११८–१९, १४७, १६९, १७०, २००, २२०, २६३

६ हरिणी — ६, ६८, ७५, ८०, ११३, १२९, १५८, १६५, १८५, १९२, २२३, २२४, २३०, २५२

७ मालिनी— ६०, १३६, १६९, २१३, २१९, २२५–२६, २६४, २६८.

८ पृथ्वी— ११४, १३१, १३७, १४४, १८९–९०, १९४, २२९

९ स्रग्धरा— १२-१४, १३८, २१५, २५८.

१० मन्दाक्रान्ता— ८८, ९९, १९९

११ वंशस्थ— १००, १०६–७

१२. उपेन्द्रवज्रा— २३५

१३ वैतालीय— २४८

१४. रथोद्धता— २५३

१५ गीति— १७, १११.

# JĪVARĀJA JAINA GRANTHAMĀLĀ

1 *Tiloyapaṇṇatti* of Yativṛṣabha (Part I Chapters 1–4 An Ancient Prākrit Text dealing with Jaina Cosmography Dogmatics etc Prākrit Text authentically edited for the first time with the Various Readings Preface & Hindi Paraphrase of Pt BALACHANDRA by Drs A N UPADHYE H L JAIN Published by Jaina Saṁskṛti Saṁrakṣaka Saṁgha Sholapur (India) Double Crown pp 6–38–532 *Sholapur 1943* Price Rs. 12-00 *Second Edition* Sholapur 1956 Price Rs 16-00

1 *Tiloyapaṇṇatti* of Yativṛṣabha (Part II Chapters 5–9) As above with Introduction in English and Hindi with an alphabetical Index of Gāthās with other Indices (of Names of works mentioned of Geographical Terms of proper Names of Technical Terms of Differences in Tradition of Karaṇasūtras and of Technical Terms compared) and Tables (of *Nāraka Jīva Bhavana-vāsī Deva* Kulakaras Bhāvana Indras (Six Kulaparvatas Seven Kṣetras Twentyfour Tīrthakaras Age of the Salākā puruṣas Twelve Cakravartins Nine Nārayaṇas Nine *Pratiśatrus Nine Baladevas Eleven Rudras* Twentyeight Nakṣatras Eleven Kalpātīta Twelve Indras Twelve Kalpas and Twenty Prarūpaṇās). Double Crown pp 6–14–108–529 to 1032, Sholapur 1951 Price Rs 16-00

2. *Yaśastilaka and Indian Culture* or Somadeva s Yaśastilaka and Aspects of Jainism and Indian Thought and Culture in the Tenth Century by Professor K. K. HANDIQUI Vice-Chancellor Gauhati University Assam with Four Appendices Index of Geographical Names and General Index Published by J S S Sangha Sholapur Double Crown pp 8–540 Sholapur 1949 Price Rs 16-00

3. *Pāṇḍavapurāṇam* of Śubhacandra A Sanskrit Text dealing with the Pāṇḍava Tale. Authentically edited

with Various Readings, Hindī Paraphrase, Introduction in Hindī etc. by Pt JINADAS Published by J S S Sangha, Sholapur Double Crown pp 4-40-8-520. Sholapur 1954. Price Rs. 12 00.

4 *Prākrta-śabdānuśāsanam* of Trivikrama with his own commentary Critically Edited with Various Readings, an Introduction and Seven Appendices (1 Trivikrama's Sūtras, 2 Alphabetical Index of the Sūtras, 3 Metrical Version of the Sūtrapātha, 4 Index of Apabhramsa Stanzas, 5 Index of Deśya words, 6 Index of Dhātvādeśas, Sanskrit to Prākrit and vice versa, 7 Bharata's Verses on Prākrit) by Dr P L VAIDYA, Director, Mithilā Institute, Darbhanga Published by the J S S Sangha, Sholapur. Demy pp 44-478. Sholapur 1954 Price Rs 10 00

5 *Siddhānta-sārasamgraha* of Narendrasena A Sanskrit Text dealing with Seven Tattvas of Jainism Authentically Edited for the first time with Various Readings and Hindī Translation by Pt JINADAS P PHADKULE Published by the J S S Sangha, Sholapur Double Crown pp. about 300 Sholapur 1957 Price Rs 10 00

6 *Jainism in South India and Some Jaina Epigraphs* A learned and well-documented Dissertation on the career of Jainism in the South, especially in the areas in which Kannada, Tamil and Telugu Languages are spoken, by P B DESAI, M A, Assistant Superintendent for Epigraphy, Ootacamund Some Kannaḍa Inscription from the areas of the former Hydrabad State and round about are edited here for the first time both in Roman and Devanāgarī characters, along with their critical study in English and Sārānuvāda in Hindī Equipped with a List of Inscriptions edited, a General Index and a number of illustrations Published by the J S S Sangha, Sholapur Sholapur 1957 Double Crown pp 16-456 Price Rs 16 00

7 *Jambūdīvapaṇṇatti-Samgaho* of Padmanandi A Prākrit Text dealing with Jaina Geography Authentically edited

for the first time by Drs A N UPADHYE and H L JAIN with the Hindi Anuvāda of Pt BALACHANDRA. The Introduction institutes a careful study of the Text and its allied works There is an Essay in Hindi on the Mathematics of the Tiloyapannatti by Prof LAKSHMICHANDA JAIN Jabalpur Equipped with an Index of Gāthās of Geographical Terms and of Technical Terms and with additional Variants of the Amera Ms Published by the J S S Sangha Sholapur Double Crown pp about 500 Sholapur 1957 Price Rs 16-00

8 *Bhaṭṭāraka sampradāya* A History of the Bhaṭṭāraka Pīṭhas especially of Western India Gujarat Rajasthan and Madhya Pradesh based on Epigraphical Literary and Traditional sources extensively reproduced and suitably interpreted by Prof V JOHRAPURKAR, M A. Nagpur Published by the J S S Sangha Sholapur Demy pp 14-24-326 Sholapur 1958. Price Rs 8-00

9 *Kundakunda Prābhṛtasaṁgraha* This is mainly a compilation of the gāthās from Kundakunda's works according to various topics The text of the *Samayasāra*, however is wholly given at the end The text is accompanied by a concise Hindi paraphrase. There is a detailed Introduction in Hindi dealing with the biography and works of Kundakunda. Edited by Pt KAILASACHANDRA SHASTRI Banaras. Published by the J S S Sangha Sholapur Demy pp 10-106-288 Sholapur 1960. Price Rs 6-00

***For Copies Write to :***

Jaina Saṁskṛti Saṁrakṣaka Sangha

Santosh Bhavan, Phaltan Galli,

SHOLAPUR (India)